श्रीकृष्णाय नमः

# श्रीमद्ब्रह्मसूत्राणुभाष्यम्

(चतुर्थाध्यायः)



शुद्धाद्वैतब्रह्मवादनिर्गुणभक्तिमार्गप्रवर्तकाचार्य-
चक्रचूडामणिश्रीमद्वल्लभाचार्यचरणप्रणीतम्



दशदिगन्तविजयिश्रीमद्गोस्वामिश्रीपुरुषोत्तमचरणप्रणीत-
भाष्यप्रकाशसंपूर्णवेत्तृश्रीमद्गोस्वामिश्रीगोपेश्वर-
जिच्चरणप्रणीतभाष्यप्रकाशरश्मिपरिबृंहितम्



पञ्चमो भागः

प्रकाशक :
श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविठ्ठलेशप्रभुचरणाश्रम ट्रस्ट
वैभव कॉओपरेटिव सोसायटी
पुना बेंगलोर रोड, कोल्हापूर,
महाराष्ट्र

प्रथम संस्करण : वि. सं. १९८४
द्वितीय संस्करण : वि. सं. २०४१
श्रीवल्लभाब्द : ५०७

मुद्रक :
प्र० पु० भागवत
मौज प्रिंटिंग ब्यूरो
खटाववाडी, मुंबई
४०० ००४

॥ श्रीकृष्णाय नमः ॥

॥ श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः ॥

# भूमिका

**जयति श्रीवल्लभार्यो जयति च विठ्ठलेश्वरः प्रभुः श्रीमान्।**
**पुरुषोत्तमश्च तैश्च निर्दिष्टा पुष्टिपद्धतिर्जयति॥**

गोस्वामी श्रीविठ्ठलनाथ प्रभुचरणद्वारा प्रपूरित अणुभाष्यके अंतिम डेढ़ अध्यायकी शैलीसे असन्तुष्ट वाल्लभ सम्प्रदायके कतिपय आधुनिक अनुगामिओंमें श्रीवल्लभाचार्य महाप्रभुके विलुप्त भाष्यको खोज निकालनेकी; और वह न मिल पाये तो महाप्रभुकी शैलीके अनुकरणद्वारा भाष्यपूर्तिका पुनः एक नवीन प्रयास कर लेनेकी महत्त्वाकांक्षा अंगड़ाई सी लेती रहती है! वह जब तक उठकर हमारे सम्मुख आकर खड़ी नहीं हो पाती तब तक उसके रूपकी विवेचना तो अप्रसंगिक ही होगी. फिर भी प्रभुचरणकृत भागवतमूलक लेखनपर वाल्लभ सम्प्रदायके प्राचीन किसी भी विद्वान्–व्याख्याताके हृदयमें कभी भी ऐसा भेदभाव जग नहीं पाया उसके कारणोंकी मीमांसा; तथा इस प्रभुचरण-पूरित अंशपर किये जाते आक्षेपोंका समाधान हम यथामति करना चाहेंगे.

एतदर्थ हम इन ब्रह्मसूत्रोंके उपजीव्य प्रमाणोंका स्वरूप, सूत्रप्रामाण्यका स्वरूप, सिद्धान्तजिज्ञासाकाल तथा सिद्धान्तनिश्चयोत्तरकालमें व्यवस्थाभेद, अणुभाष्यके उपजीव्य प्रमाणोंका स्वरूप, भागवतप्रामाण्यपर आधुनिक आपत्तिका समाधान, श्रुति तथा भागवत का स्वरूप, गीता एवम् भागवत का स्वरूप, सूत्र और भागवत का स्वरूप, भागवतकी सर्वसन्देहवारकताका स्वरूप, दशम सुबोधिनी तथा अणुभाष्य, षोडशग्रंथ तथा अणुभाष्य और 'अर्थोयं ब्रह्मसूत्राणां'के संदर्भमें भागवतोक्त साधन–फलका स्वरूप इत्यादि विषयोंकी विवेचना प्रथमतया महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणके लेखनके आधारपर देनेका प्रयास करेंगे. तत्पश्चात् आधुनिकोंके आक्षेपोंका समाधान.

## सूत्रोंके उपजीव्य प्रमाणका स्वरूप

"अथातो ब्रह्मजिज्ञासा" सूत्रद्वारा समारब्ध ब्रह्मजिज्ञासामें जिज्ञास्य ब्रह्मके लक्षण तथा प्रमाण "जन्माद्यस्य यतः" तथा "शास्त्रयोनित्वाद्" अंशोंद्वारा दिये गये हैं. यहां यह उल्लेखनीय है कि औपनिषद ब्रह्म-तत्त्वकेलिए, उसे "उपनिषद्योनित्वात्" न कह कर, "शास्त्रयोनित्वाद्" पदप्रयोग करना सूत्रकारकी एक विशिष्ट मनोवृत्तिका द्योतक है; और सूत्रकारकी इस मनोवृत्तिका अनुवर्तन सभी भाष्यकारोंने, अन्यथा अनेकविध मतभेदोंके बावजूद, यहां एकमत हो कर किया है.

श्रीशंकराचार्य कहते हैं "महान् ऋग्वेद आदि शास्त्र जो अनेक विद्यास्थानोंद्वारा उपबृंहित है....अथवा यथोक्त ऋग्वेद आदि शास्त्र ब्रह्मके यथावत् स्वरूपको अधिगत करना हो तो प्रमाण बनते हैं" (शा. भा. १।१।३) यहां "अनेकविद्यास्थानोंद्वारा उपबृंहित" की व्याख्या करते हुए भामतीकार कहते हैं कि पुराण न्याय मीमांसा आदि दशविध विद्यास्थान मान्य हैं तथा ये वेदके वास्तविक अर्थको समझनेमें उपकारक बनते हैं (वहीं).

श्रीभास्कराचार्य भी देवताओंकी विग्रहवत्ताकी सिद्धिकेलिए केवल उपनिषद्वचनोंपर अवलम्बित रहनेके बजाय समग्र शास्त्रोंका अवलम्बन लेते हुए कहते हैं कि मन्त्र अर्थवाद इतिहास पुराणों द्वारा भी अनेक गुण तथा ऐश्वर्यों से युक्त देवता होते हैं, ऐसा समझमें आता है (भा. भा. १।३।३२).

श्रीरामानुजाचार्य भी कहते हैं कि परम वेद्य तो परब्रह्म ही है, ऐसे ब्रह्मके साक्षात्कारकी क्षमता रखनेवाले भगवद्द्वैपायन पराशर वाल्मिकी मनु याज्ञवल्क्य गोतम आपस्तम्ब प्रभृति मुनिगणद्वारा प्रणीत तथा विधि-अर्थवाद–मन्त्र-रूप–वेदमूलक, जो इतिहास पुराण तथा धर्मशास्त्र हैं, उनसे उपबृंहित परमार्थभूत अनादिनिधन-अविच्छिन्नपाठसम्प्रदायानुसार ऋक् यजु साम अथर्व रूप तत्तत् शाखावाले वेदको हम जब स्वीकारते हैं तो कहो कि क्या सिद्ध नहीं होगा!.... वेद तो अनन्त तथा दुरवगाह हैं. अतः परमेश्वरद्वारा नियुक्त परमर्षि तत्तत् कल्पोंमें निखिल जगत्के उद्धारकेलिए वेदार्थका स्मरण कर विधि-अर्थवाद-मन्त्रमूलक धर्मशास्त्र तथा इतिहास-पुराणोंको प्रकट करते हैं (वेदार्थसंग्रह).

श्रीमध्वाचार्य भी वेदान्तसम्प्रदायमें मान्य प्रमाणोंकी परिगणना करते हुए कहते हैं कि ऋग् यजु साम और अथर्व इन चारोंकी तरह पञ्चरात्र, भारत,



रामायण तथा ब्रह्मसूत्र भी स्वतःप्रमाण शास्त्र हैं. इनसे अविरुद्ध होनेपर अन्य भी कोई शास्त्र प्रमाण हो सकते हैं अन्यथा नहीं. इसी तरह जो वैष्णव पुराण हैं वे भी पञ्चरात्रात्मक होनेसे प्रमाण ही हैं. मन्वादि स्मृतियां इन उल्लिखित शास्त्रोंसे अनुकूलतथा प्रमाण हैं (महाभा. ता. नि. १।३०–३२).

"शास्त्रयोनित्वाद्" अंशकी व्याख्या करते हुए यद्यपि महाप्रभु केवल इतना ही कहते हैं कि "शास्त्रोंमें ब्रह्मका जगत्कारण होना कहा गया है; और 'शास्त्र' यानि वेद. यहां 'वेद' या 'उपनिषद' न कहकर जो सामान्य पद 'शास्त्र' प्रयुक्त हुआ है उसका हेतु यह है कि पूर्वकाण्डोक्त सृष्टिनिरूपक वाक्योंका भी संग्रह हो पाये (अणुभा. १।१।२)." इस अधिकरणमें इससे अधिक कुछ भी नहीं कहा गया किन्तु तत्त्वदीपनिबन्धान्तर्गत सर्वनिर्णयप्रकरणमें यह स्पष्टीकरण दिया गया है कि वेदकी तरह पुराण भी पूर्वसिद्ध ही ऋषियोंद्वारा प्रकट हुए हैं. अतः वेदत्व पुराणोंमें भी अतिदिष्ट है. अतएव पुराणोक्त धर्मार्थकाममोक्ष और भक्ति नित्य भी हैं और वैदिक काम्यकर्मोंकी तरह विकृत भी....पुराणोंके अर्थोंको न समझनेपर सर्वथा मूढता ही वैदिक ज्ञानके बारेमें रहती है. अतएव श्रुति–स्मृतिको नेत्रद्वयी और पुराणको हृदय माना जाता है. वेदमें जो यज्ञ आदिका निरूपण हुआ है उसका अभिप्राय भी पुराणोंके कारण ही समझमें आ सकता है. इसी तरह इस सृष्टिमें जो पदार्थ प्रकट हुए हैं उनका भी वास्तविक स्वरूप पुराणोंके कारण ही समझमें आ पाता है (त. नि. स. ४५–५०).

इन सभी उद्धरणोंके विमर्शसे यह सिद्ध होता है कि शब्दशः 'वेद' पदवाच्य न होनेपर भी वेदों और पुराणों में अर्थशः कोई भेद परम्परातः मान्य नहीं है. अतः 'शास्त्र' पदका वेद अर्थ लेनेपर भी, पुराण भी स्वतएव परिग्रहीत हो जाते हैं.

यह मान लेना एक बड़ी भ्रांति होगी कि पुराणोंके बारेमें यह धारणा महाप्रभुकी कोई निजी धारणा है. क्योंकि इन ब्रह्मसूत्रोंके उपजीव्य उपनिषदोंमें भी "नाम वा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेद आथर्वणश्चतुर्थः इतिहासपुराणं पञ्चमो वेदानां वेदः (छान्दो. ७।७।४)" जैसे वचनोंद्वारा पुराणोंके बारेमें ये वेदोंमें भी वेद हैं ऐसी प्रशंसा उपलब्ध होती है.

यद्यपि आधुनिक लेखक इस 'इतिहासपुराण' पदको अन्य किन्हीं ग्रन्थोंका

वाचक मानते हैं. परंतु प्राचीनतम कृतियोंमें ऐसे किसी ग्रंथका नामोल्लेख भी न मिलनेके कारण तथा परम्परया इन्हीं ग्रंथोंकी 'पुराण' संज्ञा प्रसिद्ध होनेसे अन्य पुराणोंकी कल्पना ही हमें तो अप्रामाणिक लगती है.

इसके अलावा यत्रतत्र स्मृतेश्च (ब्र. सू. १।२।६) स्मरन्ति च (३।१।१४) स्मर्यते च (४।२।१४) जैसे ब्रह्मसूत्रोंमें सूत्रकार भी महाभारत–गीता–पुराण–स्मृतियोंके अनेक वचनोंका प्रमाणत्वेन अवलम्बन लेते ही हैं. इससे सिद्ध होता है कि पुराणके बारेमें आधुनिक लेखकोंकी धारणा तथा प्राचीन वेदान्त-विदों की धारणा के बीच बहुत बड़ा अंतराल है. अतएव इस ब्रह्ममीमांसामें जिज्ञास्य ब्रह्मके यथार्थ बोधकेलिए ग्राह्य प्रमाण 'शास्त्र' पदवाच्य है, न कि केवल उपनिषद् या केवल दशोपनिषद् ही, जिनपर आद्य श्रीशंकराचार्यके भाष्य उपलब्ध होते हैं. क्योंकि पूर्वोदाहृत वचनके आधारपर स्वयमेव श्रीशंकराचार्य भी ऐसी आधुनिक धारणाके पोषक नहीं हैं. अतः पूर्वपरिगणित अनेक या सभी शिष्टादृत शास्त्र इस ब्रह्मजिज्ञासार्थ प्रवृत्त ब्रह्मसूत्रोंके उपजीव्य प्रमाणतया मान्य किये गये थे. अतएव ब्रह्मजिज्ञासामें पुराणोंसे परहेज रखनेकी आधुनिक वृत्ति शास्त्रयोनि ब्रह्मके बारेमें नितान्त अशास्त्रीय अर्थात् अप्रामाणिक मनोवृत्ति है यह सिद्ध होता है.

## सूत्रप्रामाण्याक स्वरूप

इससे सिद्ध होता है कि जैसे ब्रह्मजिज्ञासा केवल ब्रह्मकी जिज्ञासा न होकर सपरिकर ब्रह्मकी जिज्ञासा है (द्रष्टव्य अणुभा. १।१।१), वैसे ही ब्रह्मजिज्ञासार्थ अवलम्बनीय प्रमाण भी केवल उपनिषद्रूप न होकर सपरिकर उपनिषद् हैं.

यथा

(१) श्रुति जिसमें मंत्रब्राह्मणात्मक वेद तथा उपनिषद्रूप वेदान्तका ग्रहण किया जाता है.

(२) स्मृति जिसमें मनुयाज्ञवल्क्यादि-विरचित धर्मशास्त्र, वाल्मिकीविरचित रामायण तथा वेदव्यासविरचित महाभारत-पुराणोंका ग्रहण अभिप्रेत है.

(३) स्वयं भगवज्ज्ञानावतार सूत्रकार भगवान् वेदव्यासका दिव्य आर्ष ज्ञान भी जो इन सूत्रोंमें प्रकट हुआ है.



(४) पाञ्चरात्र आगम, यदि वैष्णव वेदान्त-सम्प्रदायकी दृष्टिसे विचारें तो, अन्यथा शैवागम भी अवैष्णव शैव वेदान्त-सम्प्रदायकी दृष्टिसे, तत्त्वनिर्णयार्थ परिकर बन सकते है.

सिद्ध इससे यही होता है कि ब्रह्मरूप प्रमेयकी सिद्धि शास्त्ररूप प्रमाणसे अभिलषित है, केवल उपनिषदोंसे नहीं. सूत्रकारको निज आर्ष ज्ञानके बारेमें भी उसके शास्त्रवत् प्रमाण होनेका जो आत्मविश्वास न होता तो अनेक ऋषियोंके मतोल्लेखके बाद निष्कर्षतया स्वनामोल्लेखपूर्वक स्वाभिप्रायको सूत्रित करनेकी शैली सूत्रकारने न अपनायी होती. अतः स्वयं सूत्रकारके अनुसार ही प्रस्तुत ब्रह्मजिज्ञासामें शास्त्रके अन्तर्गत शास्त्रत्वेन निज दिव्य ज्ञान भी प्रमाणतया अभिमत है.

यहां एक गूढ रहस्य नितान्त अवधेय यह है कि महाप्रभुके मतके अनुसार श्रुतिसे अतिरिक्त अन्य किसी भी शास्त्रका ब्रह्मविषयक प्रमाजननरूप व्यापार-में प्राथम्य या स्वातंत्र्य नहीं है. क्योंकि वे सभी श्रुतिवचनोंद्वारा प्रारब्ध प्रमाजनन-व्यापारमें सन्देहवारकत्वेन सहायक अंग ही बनते हैं और यही बात इन ब्रह्मसूत्रोंपर भी लागू होती है (द्रष्टव्य अणुभा. १।१।२).

## सिद्धान्तजिज्ञासाकाल तथा सिद्धान्तनिश्चयोत्तरकाल में व्यवस्थाभेद

एक और रहस्य यह भी है कि सिद्धान्तजिज्ञासाकाल अथवा सिद्धान्तोप-देशकाल में जो प्रमाणव्यवस्था महाप्रभुको मान्य है उससे सिद्धान्तनिश्चयोत्तर-काल या वादकाल की प्रमाणव्यवस्थामें थोड़ा सा तारतम्य है.

जिज्ञासा या उपदेश कालमें महाप्रभु इस प्रमाण व्यवस्थामें कुछ संकोच बोध सौकर्यार्थ प्रस्तुत करते हैं : "वेद श्रीकृष्णके वाक्य (गीता) मीमांसासूत्र तथा भागवतकी समाधिभाषा ये चारों मिलकर एक प्रमाण बनते हैं. इनमें उत्तरोत्तर शास्त्रको पूर्वपूर्व शास्त्रोंका सन्देहवारकत्वेन सहायक बनाना चाहिये. इस प्रमाणचतुष्टयीकी एकवाक्यतापन्न शब्दराशिसे अविरुद्ध जो भी वचन हों वे प्रमाणतया मान्य किये जा सकते हैं, परन्तु विरुद्ध वचन कथमपि मान्य नहीं हो सकते. अलौकिकवस्तु-ज्ञापक शब्द ही स्वतःप्रमाण होते हैं. अलौकिक वस्तुके बारेमें इन वेदादि चारों शास्त्रोंकी एकवाक्यतापन्न शब्दराशि प्रमाण होती है. यद्यपि चारोंमेंसे एक भी कोई शास्त्र प्रमाणतया मान्य हो सकता

था, परन्तु पूर्व-पूर्व शास्त्रोंमें उठते सन्देहोंका वारण उत्तरोत्तर शास्त्रोंद्वारा ही होता है.

पूर्ण ज्ञान जब तक प्रकट न हो पाता हो तब तकको प्रमाण-व्यवस्था यह है.

पूर्ण ज्ञानोदयके बाद व्यवस्था इस तरह समझनी चाहिये : जगत्‌के सभी नाम-रूपोंको धारण करके एकमात्र स्वयम् भगवान् ही तो क्रीड़ा कर रहे हैं. अतः अनेकविध विरुद्ध धर्मोंके एक अविरुद्ध आश्रय ऐसे ब्रह्मके विलक्षण स्वरूपका विचार करनेपर प्रमाणचतुष्टयकी एकवाक्यतापन्न शब्दराशिसे विरुद्धतया प्रतीत होते वचनका भी विरोधाभास परिहृत हो जाता है. भगवान्‌में सर्वभवनसामर्थ्य है तथा एकमात्र भगवान् ही अनेकविध विरुद्ध नाम-रूपोंको धारण कर क्रीड़ा करते हैं. ऐसी स्थितिमें किसी भी वचनको विरुद्धतया अप्रमाण माननेकी कोई आवश्यकता रह नहीं जाती है (त. नि. शा. ७-९)."

इस विस्तृत उद्धरणसे यह सिद्ध होता है कि पूर्ण ज्ञानोदयसे पूर्व तथा पश्चात् प्रमाणव्यवस्था भिन्न-भिन्न है. जिज्ञासाकाल या उपदेशकाल में यच्चयावत् शास्त्रवचनोंके आधारपर उपदेश या बोध शक्य ही नहीं. जैसे एक शिशुको उपदेशकालमें " 'क' कमल का" रटानेसे जैसी सुगमता निभती है, वैसी 'क' कमल, कागज, कपड़ा, कौआ, काजल, कचरा, कोठी आदि सभीका रटवानेपर निभ नहीं पायेगी! अतएव प्रमाणव्यवस्थामें संकोच प्रस्तावित करना पड़ा है कि "एतच्चतुष्टयम् एकवाक्यतापन्नं (सत्) प्रमाजनकम्." यहाँ एकवाक्यताके आग्रहके पीछे भी यही हेतु छिपा हुआ है. संस्कृतभाषा में कहें तो "प्रमाणानि तानि चत्वारि" कहनेपर सिद्धान्तावगमार्थ वचनोंके तात्पर्यके उट्टंकनका उत्तरदायित्व स्वयम् जिज्ञासु अध्येतापर आ पड़ेगा-और यहीं दिग्भ्रमकी पूर्ण सम्भावना छिपी रहती है. अतः एक बार एक. वाक्यताकी दिशा निर्धारित हो जानेपर जिज्ञासा कभी पथभ्रष्ट नहीं हो पायेगी. चारों शास्त्रोंके परस्परसमन्वित वचन ब्रह्मसम्बन्धी सभी जिज्ञासाओं का उपशम स्वतःप्रामाण्यके बलपर करते हैं.

यह संकुचित प्रमाणव्यवस्था प्रतिवादीके बारेमें पूर्णज्ञानोदयकी अस्वीकृतिके बावजूद महाप्रभु प्रस्तावित करना नहीं चाहते. अतएव श्रीमध्वाचार्यकी प्रतिज्ञाको दोहराते है :



**अर्थोऽयमेव निखिलैरपि वेदवाक्यैः**
**रामायणैः सहित भारत पञ्चरात्रैः ।**
**अन्यैश्च शास्त्रवचनैः सहतत्त्वसूत्रैः**
**निर्णीयते सहृदयं हरिणा सदैव ॥**

(म. भा. ता. नि १।२२ तथा त. नि. शा. १०४)

**सर्वेषां प्रमाणानामत्र एकवाक्यता** (त. नि. शा. १०४)

भावार्थ : निखिल वेदवाक्यों रामायणों महाभारत पञ्चरात्रों तत्त्वसूत्रों तथा अन्य भी सभी शास्त्रवचनोंका अर्थ यही है जो हमने दिखलाया है. सभी प्रमाणोंकी हमारे मतमें एकवाक्यता सिद्ध होजाती है.

सुस्पष्ट है कि शास्त्रीय तत्त्वनिश्चयार्थ किये जाते वादकालकी यह प्रमाणव्यवस्था "प्रमाणं तच्चतुष्टयम्" से तो व्यापक है, परन्तु पूर्णज्ञानोदयोत्तरकालकी प्रमाणव्यवस्थासे तो कुछ संकुचित ही है. क्योंकि केवल सकल शास्त्रवचनोंको ही यहां प्रमाणतया मान्य किया गया है. जबकि इससे भी व्यापकतर व्यवस्था महाप्रभु प्रस्तुत करते हैं—"अथवा सर्वरूपत्वात् नाम-लीलाविभेदतः....वाङ्मात्रमेव प्रमाणम् अर्थस्य भगवद्रूपत्वात् (त. नि. शा. ९)" कह कर. भावार्थ : प्रत्येक वचन प्रमाण बन सकता है, क्योंकि वाक्यघटक प्रत्येक शब्दका अर्थ अन्ततः तो ब्रह्म ही होता है. पूर्णज्ञानोदयोत्तरकालका यह महाप्रभुका ब्रह्मवादी डिण्डिमघोष है!

## अणुभाष्यके उपजीव्य प्रमाणोंका स्वरूप

वेदान्तके अन्य आचार्योंकी तुलनामें महाप्रभुकी पृथक्ता एक यह दिखलाई जाती है कि अन्य सभी प्रस्थानत्रयप्रामाण्यवादी हैं तथा महाप्रभु प्रस्थानचतुष्टयप्रामाण्यवादी! यह विधान महाप्रभुकी निन्दा या प्रशंसा दोनों ही अभिप्रायोंमें नितान्त निर्मूल है. और यह निन्दा-स्तुति न केवल महाप्रभु-के अपितु अन्य भी सभी आचार्योंकी मौलिक धारणाओंसे सर्वथा अपरिचयका द्योतन है. वेदान्तके सभी आचार्य शास्त्रप्रामाण्यवादी हैं, कोई भी केवल प्रस्थानत्रयप्रामाण्यवादी अथवा केवल प्रस्थानचतुष्टयप्रामाण्यवादी नहीं है. प्रत्युत् श्रीमध्वाचार्यके अधुनाप्रकाशित संग्रहका तो श्रुतिप्रस्थान स्मृतिप्रस्थान सूत्रप्रस्थान पुराणप्रस्थान एवम् इतिहासप्रस्थान यों चारसे भी अधिक पांच

प्रस्थानोंमें वर्गीकरण किया गया है. यद्यपि इनमें तन्त्रप्रस्थानका पृथगुल्लेख नहीं हो पाया है; किन्तु उसे भी जोड़ दिया जाय तो श्रीमध्वाचार्य निश्चित ही आपत्तिजनक नहीं मानते, तन्त्रप्रामाण्यवादी होनेके कारण ही.

महाप्रभु भी चार प्रस्थानोंका पृथक्-पृथक् प्रामाण्य नहीं मानते हैं, किन्तु प्रस्थानचतुष्टयकी एकवाक्यतापन्न शब्दराशिका एक समन्वित प्रामाण्य ही स्वीकारते हैं. वह भी केवल जिज्ञासाकाल या उपदेशकाल में ही, यह हम दिखला चुके हैं. इन चारों प्रस्थानोंमेंसे किसी भी एक प्रस्थानका इतरनिरपेक्ष-प्रामाण्य नहीं हैं. अतएव महाप्रभु यह कहते हैं कि "ब्रह्म तो केवल उपनिषद्वेद्य ही है अतः ब्रह्मसूत्रोंद्वारा की जाती मीमांसा यदि उपनिषदोंसे स्वतन्त्र हो तो इससे उत्पन्न होता ज्ञान 'ब्रह्मज्ञान' नहीं कहलायेगा (अणुभा. : १।१।१)." अतः स्वीकारना पडता है कि (क) ब्रह्मविषयक प्रमाके जननका आद्यप्रवृत्तिरूप व्यापार श्रुतिके शब्दोंद्वारा प्रकट होता है (ख) उस व्यापारमें सन्देहनिरसनद्वारा गीता सूत्र तथा भागवत के शब्द सहकारी बनते हैं (ग) इन तीन सहकारी प्रस्थानोंद्वारा उपकृत श्रुतिके शब्द अथवा प्रमाणचतुष्टयकी एकवाक्यतापन्न शब्दराशि असम्भावना-विपरीतभावनारहित ब्रह्मप्रमाको प्रकट करती है.

उदाहरणतया घटविषयक चाक्षुषप्रमामें सर्वप्रथम मनःसंयुक्त चक्षुका प्रकाश-संयुक्त घटके साथ संयोग सम्पन्न होनेपर ही प्रत्यक्षज्ञान शक्य बनता है. इसमें मन चक्षु तथा प्रकाश इतरनिरपेक्षतया घटप्रमाके जनक नहीं हो सकते. महाप्रभुके शब्दोंके वजनपर जोडना चाहें तो "एतत्त्रयं परस्परसहकारितया घटसंयुक्तं सत् प्रमाजनकम्" वाक्य घड़ा जा सकता है.

सबसे महत्त्वपूर्ण तथ्य इस सन्दर्भमें यह समझ रखना चाहिये कि 'प्रस्थान' और 'प्रमाण' पर्यायवाची शब्द नहीं हैं. अतएव प्रस्थानसे अधिक भी प्रमाण किसी वेदान्तसम्प्रदायमें सहज ही सम्भव हैं. 'प्रस्थान' का अर्थ विचारयात्राका आरम्भबिन्दु होता है. वैसे स्वयं महाप्रभुकेद्वारा प्रयुक्त शब्दोंपर दृष्टिपात करते हैं तो "प्रस्थानं तच्चतुष्टयम्" नहीं, प्रत्युत् "प्रमाणं तच्चतुष्टयम्" शब्द ही हमें उपलब्ध होते हैं. और फिर न तो उपनिषद् या गीता पर महाप्रभुका कोई स्वतन्त्र भाष्य है और न अन्य श्रीशंकराचार्य प्रभृति वेदान्तव्याख्याकारोंके भी स्वयं उन्हें प्रमाणतया अभिमत सकल शास्त्रोंपर ही कोई भाष्य उपलब्ध होते हैं. इसके बावजूद आधुनिक वेदान्तलेखनमें प्रस्थान और प्रमाण को पर्यायवाची जैसा अनजाने माना जाने लगा है!



## भागवतप्रामाण्यपर आधुनिक आपत्तिका समाधान

कुछ आधुनिक लेखक (द्रष्टव्य : एम. आई. मारफतिया लिखित 'द फिलोसोफी ऑफ वल्लभाचार्य') प्रस्थानत्रयीकी कोटीमें चतुर्थप्रस्थानतया भागवतकी प्रस्थापनाके विरोधमें प्रबल वितण्डा खड़ा करना चाहते हैं. यह किन्तु वेदान्त-शास्त्रीय मौलिक धारणाओंके साथ स्वयम् उनके अपरिचयका ही द्योतक है. क्योंकि ब्रह्मसूत्र भी तो स्वयम् स्मृतिके रूपमें सर्वदा गीताप्रस्थानका ही अवलम्बन करते हों ऐसा कोई भी भाष्यकार स्वीकारता नहीं है. एतदर्थ शांकर आदि भाष्योंके अनुसार ये सूत्र द्रष्टव्य हैं :

शांकरभाष्यमें : २।३।४७, ३।१।१४, ३।१।१९ तथा ४।२।१४.
भास्करभाष्यमें : २।३।४७, ३।१।१५, ३।१।१९ तथा ४।२।१४.
रामानुजभाष्यमें : २।३।४६, ३।१।१५, ४।२।१३ तथा ४।३।१०.

इन सभी सूत्रोंमें तत्तद् भाष्योंके अनुसार गीतेतर तत्तद् पुराणादिवाक्योंका ही विमर्श हुआ है. तब प्रस्थानत्रयीका सिद्धान्त कहां रहा? यह बचाव थोथा ही है कि कभी-कभाक इतरवचनोंका अवलम्बन दोषावह नहीं, जबकी निरन्तर पुराणवचनोंका अवलम्बन दोषावह ही है, क्योंकि ऐसा निकष इन पूर्वोक्त भाष्यकारोंने तो कहीं शब्दशः मान्य किया नहीं है. विचारशैलीमें कभी-कभाक पुराणवाक्योंका विमर्श या निरन्तर विमर्श केवल विचारके शैलीगत भेदका परिचायक हो सकता है, आधारगत भेदका नहीं. क्योंकि पुराणवाक्य भी प्रमाणतया ही उभयत्र उपन्यस्त हुए हैं.

श्रीमध्वाचार्य तो सर्वत्र श्रुति-स्मृति-पुराणवचनोंका अविशेषेण प्रमाणतया उपन्यास करते ही हैं. एक भाष्यकार आचार्यकी विचारशैली अन्य आचार्य-केलीए बन्धनकारी नहीं होती. अन्यथा जो पुराणवचनोंका अधिक अवलम्बन नहीं करते उनकी विचारशैलीमें यह दोष मानना पड़ेगा कि उनके विचारोंकी पुराणोंद्वारा पुष्टि नहीं की गई है.

महाप्रभु या प्रभुचरण ऐसी स्थितिमें ब्रह्ममीमांसामें भागवतका अवलम्बन अधिकतया करते हों तो वेदान्तके किसी भी प्राचीन विद्वानकेलिए तो वह आपत्तिजनक नहीं हो सकता है. श्रीमध्वाचार्य तो स्वयम् ही यह स्वीकारते हैं :

"ब्रह्मसूत्र-महाभारत-गायत्री-वेदसम्बन्धश्चायं ग्रन्थः उक्तं गारुडे—
अर्थोयं ब्रह्मसूत्राणां भारतार्थविनिर्णयः ।
गायत्रीभाष्यरूपोसौ वेदार्थपरिबृंहितः ॥
पुराणानां साररूपः साक्षाद्भगवतोदितः ।
द्वादशस्कन्धसंयुक्तः शतविच्छेदसंयुतः ॥
ग्रन्थोष्टादशसाहस्रः श्रीमद्भागवताभिधः
(श्रीमद्भागवततात्पर्यनिर्णय १।१)

ऐसी स्थितिमें स्वयमेव सूत्रोंको स्मृतित्वेन मान्य, उपनिषदोंको भी वेदोंके वेद अर्थात् पंचमवेदतया मान्य, इतर पुराणोंको ब्रह्मसूत्रार्थत्वेन–भारतार्थनिर्णयरूपत्वेन–सकलपुराणसारत्वेन–गायत्रीभाष्यत्वेन – वेदार्थपरिबृंहितत्वेन – साक्षाद्भगवतोदितत्वेन मान्य भागवतकी चतुर्थ प्रस्थानताकी मान्यताके विरुद्ध उठाये गये सारे बवण्डर वेदान्तगोष्ठीमें नितान्त प्रभावहीन ही लगते हैं. आधुनिक रिसर्चगोष्ठीकी गवेषणा अशास्त्रीय कल्पनाओंसे प्रभावित होनेके कारण वेदान्तशास्त्रीय मौलिक धारणाओंसे सर्वथा अपरिचित ही सिद्ध होती है.

महाप्रभुने सर्वनिर्णयप्रकरणके प्रमाणप्रकरणमें, अतएव, भागवतकी असाधारण महत्ता, उसके प्राकट्यका प्रयोजन, उसका सर्वोद्धारक स्वरूप, उसका सर्वसन्देहवारक प्रामाण्य तथा प्रमाणतः–प्रमेयतः–साधनतः–फलतः उत्कर्ष स्वीकारा है.[1]

## श्रुति तथा भागवत

वेदादिशास्त्रोंके आपाततः विमर्श करनेपर केवल सुसाधन जीवात्माओंका ही उद्धार सम्भव लगता है. कृष्णावतारलीलाका, परन्तु, भलीभांति अध्ययन करनेपर कुछ और ही चित्र सामने आता है. इस रूपमें भगवान् सुसाधन निःसाधन तथा दुष्टसाधन यों सभी तरहकी जीवात्माओंका उद्धार करना चाहते हैं. काम-क्रोध-भय-स्नेह-ऐक्य-सौहृदादि किसी भी निन्दित-अनिन्दित-प्रशस्त मनोवृत्तिवश जीवात्माका चित्त परमात्मामें एकाग्रतया तन्मय होनेपर पारमात्मिक आनन्दकी उपलब्धि सम्भव है.[1] "ऐतदात्म्यमिदं सर्वं स आत्मा तत्त्वमसि" श्रुतिमें वर्णित ज्ञानमार्गीय श्रौत प्रक्रियाद्वारा जड़-जीवरूप वस्तुमात्रका ब्रह्मसे तादात्म्यानुभव न कर पानेवालेको भी इन मनोवृत्तियोंके कारण भी अन्तमें सर्वात्मभावकी सिद्धि सम्भव है. ऐसा उल्लेख भागवतसे पूर्व इतने स्पष्टतम शब्दोंमें तथा लीलावर्णनकी मुहरके साथ उपलब्ध नहीं होता.

महाप्रभु कहते हैं "कर्मज्ञानकाण्डादिष्वपि भक्तिशेषत्वकथनात् सर्वश्रुतितात्पर्यविषयभगवत्प्रतिपादनाच्च श्रुतिसाररूपत्वं (भागवतस्य)" अर्थात् श्रुतिवर्णित कर्मसाधना तथा ज्ञानसाधना भागवतद्वारा भक्तिकी अंगभूत बनायी गयी है. भगवान् तो प्रमाण-प्रमेय-साधन-फलनिरूपिका सभी तरहकी श्रुतिओंके परम-तात्पर्य-विषयीभूत हैं, अतः ऐसे भगवत्स्वरूपकी प्रतिपादक होनेसे भी भागवतको श्रुतिसार समझना चाहिये (द्रष्टव्य : सुबो. ३।२।२४).

ऐसी अवस्थामें ब्रह्मसूत्रके साधनफलाध्यायोंमें यदि जीवके उद्धारके एक अन्यतम किन्तु प्रमुख साधनके रूपमें; तथा इसी तरह जीवात्माको अनुभूत होते एक अन्यतम फिरभी प्रमुखतम फलके रूपमें भागवतोक्त भगवल्लीलाका वर्णन नहीं हो पाया ऐसा स्वीकारते हैं, तो साधनाध्याय तथा फलाध्याय में ही यह न्यूनता स्वीकारनी पड़ेगी. श्रुतिसारभूत साधन एवम् फलके वर्णनसे ब्रह्मसूत्रोंको वञ्चित मानना पड़ेगा.

सम्भव है कि पुष्प या फल के बीजोंमें पुष्पकी सुगन्ध या फलका सुस्वाद न भी अनुभूत होता हो. फिर भी वह सामर्थ्य तो बीजमें गूढतया निहित स्वीकारना ही पड़ता है. कहनेकी आवश्यकता नहीं कि "निगमकल्पतरोर्गलितं फलम्" भागवतवर्णित भगवल्लीलाकी उद्धारसाधनता तथा फलरूपताकी सुगन्ध तथा सुस्वाद भी बीज-शाखा-पल्लवरूप श्रुति-स्मृति-सूत्रवचनोंमें स्पष्टतया

---

१. ननु कृष्णः सर्वमुक्त्यर्थमवतीर्णः तस्य स्वरूपकथनार्थं भागवतं प्रवृत्तं...सर्वगोप्यो हि धर्मस्तु वेदे मुख्यतयोदितः ब्रह्ममात्रप्रकाशस्तु कृपया सनकादिगः...भगवदिच्छया यदा पुनः सर्वोद्धारार्थं प्रयत्नं कृतवान् तदा परम्पराया अभावात् नान्यैः व्यासैः वक्तुं शक्यते इति व्यासावतारः अभिप्रायज्ञानार्थं गीतायां स एव प्रकटीकृतः... स इदानीं तु गीतायां प्रकटो भगवत्कृतः तदन्यासत्वाद् भागवतं पूर्वं भगवतोदितं... कालादिधर्म हेतूनामभावात् साम्प्रतं कलौ वेदस्मृतिपुराणानामर्था सर्वे हि बाधिताः. कालदिसाधनापेक्षारहितः सर्वतोधिकः फलतः सुगमश्चैव सर्वथा फलसाधकः (त. नि. स. ५९–६९).



१. कामं क्रोधं भयं स्नेहमैक्यं सौहृदमेव वा ।
नित्यं हरौ विदधतो यान्ति तन्मयतां हि ते ॥ (भाग. १०।२९।१५)

अनुभूत न भी होते हों परन्तु विवक्षामें तो निहित स्वीकारने ही पड़ेंगे.

अणुभाष्य उसी फलावस्थाका वर्णन बीज-शाखा-पल्लवोंकी पहचानमें भी देना चाहता है.

## गीता और भागवत

जो रहस्य भागवतमें प्रकटतया वर्णित है उसे भागवतपूर्व शास्त्रोंमें गुप्ततया अवस्थित स्वीकारना पड़ेगा. भगवदवतारकालमें मुक्ति या भक्तिके दानमें भगवान्‌के साधननिरपेक्ष निरंकुश सामर्थ्यको प्रकट करनेवाली अनेक लीलायें वर्णित हुई हैं.

यद्यपि गीतामें "सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुच (गीता १८।६६)" जैसे भगवत्प्रदत्त आश्वासनोंमें भी भगवान्‌के साधननिरपेक्ष निरंकुश उद्धारसामर्थ्यका सिद्धान्त ध्वनित होता है. फिर भी साधनाभिमानसे जड़ीभूत हृदयमें इसकी प्रतिध्वनि सहसा नहीं गूंज पाती. परिणामतः व्याख्याकारोंको भय लगता है कि "सर्वधर्मत्याग" को यथाश्रुत लेनेपर जगतमें पाषण्ड बढ़ जायेगा. अतः 'धर्म' पदके विविध अर्थ वे प्रस्तुत करने लग जाते है. यथा : यह धर्म मनुष्यत्व-पुरुषत्व-स्त्रीत्वादि रूप दैहिक धर्म है, या ब्राह्मणत्व-शूद्रत्वादिरूप वर्णधर्म है, या ब्रह्मचारित्व-संन्यासित्वादिरूप आश्रमधर्म है; यों देहादिके अध्यासमूलक मिथ्या धर्मोंके त्यागका उपदेश यहां पारमार्थिक ब्रह्मात्मैक्यकी अनुभूतिकेलिए दिया गया है. कुछ अन्य व्याख्याकार कहते हैं कि 'धर्म' पदसे धर्मानुष्ठानमें कर्तृत्वभोक्तृत्वरूपा अहन्ताममता विवक्षित हैं जिनके त्यागका यहां उपदेश दिया जा रहा है. इत्यादि इत्यादि.

मूलतः जबकि अर्जुनको भगवान् यह समझाना चाहते हैं कि उसे युद्ध करना चाहिये तथा कर्म–ज्ञान–भक्ति आदि मार्गसम्बन्धी विधिनिषेधोंके अनुसार प्रवृत्ति–निवृत्तिद्वारा आत्मोद्धारकी चिन्ता छोड़ देनी चाहिये. क्योंकि सर्वप्रथम तो इस लड़े जा रहे युद्धमें अर्जुनका सारथित्व भगवान् स्वीकार चुके हैं. पश्चात् श्रीमुखतः युद्धकी अनुज्ञा भी प्रदान कर चुके हैं. भगवान्‌ने विधि-निषेधमूलक प्रवृत्ति-निवृत्तिसे जन्य पुण्य-पापोंके चक्रसे अर्जुनको मुक्त रखनेका आश्वासन दिया ही है. फिर भी कर्म ज्ञान अथवा भक्ति आदि मार्गोके कारण अर्जुनको सताती आत्मोद्धारकीचिन्ताका निवारण भगवान् इस चरमोपदेशद्वारा देना चाहते हैं.



क्योंकि निष्काम कर्म यदि जीवात्माका उद्धार करनेमें समर्थ है तो वह किसी कर्ममार्गीय जीवात्माके कर्मसामर्थ्यके कारण नहीं, किन्तु कर्मके शास्त्रविहित होनेके कारण ही. ज्ञानाग्नि यदि सभी अच्छे-बुरे कर्मोंको भस्मसात् करनेमें समर्थ है तो वह भी किसी ज्ञानमार्गीय साधककी बुद्धिके सामर्थ्यके कारण नहीं, किन्तु ज्ञानके ब्रह्मज्ञान होनेके कारण ही. इसी तरह भक्ति भी किसी सुदुराचारीके उद्धारमें समर्थ है तो वह साधकके भक्तिमार्गीय साधनाडम्बरोंके कारण नहीं, किन्तु भक्तिके हृदयतः भगवद्विषयिणी होने के कारण ही. अतः भगवत्प्रेरित या भगवद्विषयक होनेके कारण, असमर्थ क्षुद्र जीवात्माके कर्म-ज्ञान-भक्तिके भीतर भी यदि सुकृत-दुष्कृतके चक्रको प्रभावहीन बनाने की सामर्थ्य आ जाती हो, तो क्या स्वयम् उस सर्वसमर्थ परमात्मामें अपने शरणागतको पुण्य-पापोंके चक्रसे छुड़ानेकी सामर्थ्य नहीं हो सकती?

भगवान् इस आशयसे चरमोपदेश कर रहे हैं. व्याख्याकार जबकि पूर्वोपदिष्ट कर्म-ज्ञान-भक्तिमेंसे ही किसी एक उपदेशके साथ पुनः इस चरमोपदेशको भी अपनी-अपनी रुचिके अनुसार जोड़ देना चाहते हैं! और इस तरह चरमोपदेशको केवल एक पिष्टपेषण बनाकर रख देते हैं!!

कर्मज्ञानभक्ति–आदि साधनाओंमें आत्मोद्धारकी सामर्थ्य परमात्मनिरपेक्ष नहीं हो सकती है. यह "फलमत उपपत्ते" (ब्र. सू. ३।२।३८) वचनद्वारा सिद्ध होता है. तथा परमात्मामें जीवात्माके उद्धारहेतु, इन कर्म–ज्ञान–भक्तिरूप साधनोंसे निरपेक्ष सामर्थ्य भी हो सकती है, यह गीताके चरमोपदेशद्वारा सिद्ध हो रहा है. भागवत इसे सोदाहरण भगवल्लीलाके वर्णनद्वारा समझाती है :

**अहन्यापृतं निशि शयानमतिश्रमेण।**
**लोकं विकुण्ठमुपनेष्यति गोकुलं स्वम्॥**

(भाग २।७।३१)

**गोप्यः कामाद् भयात् कंसः द्वेषाच्चैद्य अधीरघी।**
**सम्बन्धाद्वृष्णयः स्नेहाद् यूयं भक्त्या वयं विमोः॥**

(भाग. ७।१।३०)

सुसाधन जीवात्माका तो उद्धार शास्त्रीय साधनोंके माहात्म्य अथवा परमात्माके माहात्म्य मेंसे किसके कारण हुआ यह इदमित्थतया निश्चित कर पाना दुष्कर है. परंतु "अहन्यापृतं...." में निःसाधन जीवात्माके तथा "गोप्यः कामाद्...." में दुष्टसाधन जीवात्माके भी उद्धारकी चर्चा "फलमत उपपत्तेः" तथा "सर्वधर्मान् परित्यज्य...." वचनोंका ही भागवतमें लिखा गया लीलोदाहरणके सहित सुरुचिर भाष्य है.

ऐसा नहीं कि यह सिद्धान्त उपनिषदोंमें सर्वथा उपलब्ध ही न होता हो क्योंकि "एष ह्येवैनं साधु कर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषति एष उ एवैनम् असाधु कर्म कारयति तं यमधो निनीषति (कौ. उ. ३।९)" तथा "नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुना श्रुतेन यमेवैष वृणुते तेन. लभ्यः तस्यैष आत्मा विवृणुते तनुं स्वाम् (कठो. २।२३)" वचनोंमें इन्हीं सिद्धान्तोंका संकेत मिल तो अवश्य जाता है. क्योंकि किसी भी कर्मका साधुत्वासाधुत्व उत्कर्षापकर्षप्रदत्व तथा कारयितृत्व भगवन्निर्धारित तथा भगवन्निहित हो तो परमात्मामें साधननिरपेक्ष निरंकुश उद्धारसामर्थ्य अर्थात् सिद्ध हो ही जाता है. प्रवचन–मेधा–श्रवणादि साधनोंसे उसे अलभ्य बताकर अनुग्रहापरपर्याय वरणसे लभ्य बताना भी उसी निरंकुश सामर्थ्यका द्योतन है. परन्तु श्रुति-स्मृति-सूत्र-भागवतकी एकवाक्यता साधे बिना यह रहस्य पूर्णतया उजागर नहीं हो पाता है.

अतएव महाप्रभु भागवतको गीता का विस्तार मानते हैं.

## सूत्र और भागवत

सर्वशास्त्रसमर्थित भगवान्के निरंकुश साधनफलरूप सामर्थ्यको अणुभाष्यकार "सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र" अधिकारके अनुसार अथवा "स्वपदानि च वर्ण्यन्ते" अधिकारके अनुसार भी सूत्रारूढ करते हों (द्रष्टव्य : सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र पदैः सूत्रानुसारिभिः स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः) तो वह भाष्यकारकी हैसियतमें कथमपि अनुचित नहीं माना जा सकता है. क्योंकि फलोपम सूत्रवचनोंकी शब्दत्वचामें वह अर्थ प्रकट न भी होता हो तो न सही, परन्तु निगूढ विवक्षारूप गूदेमें तो वह छिपा हुआ है ही.

अन्यथा भाष्यद्वारा भागवतको सूत्रारूढ करनेकी प्रक्रियाका निषेध



करनेवालोंको कृष्णावतारलीलाका भी निषेध करना पडेगा और गीताके सर्वगुह्यतम चरमोपदेशका भी.

विचित्र बात तो यह है कि शास्त्रोक्त साधनोंके यथाविधि अनुष्ठानमें समर्थ साधक तो भागवतके प्रस्थानान्तर्भावपर आपत्ति उठायें तो वह समझमें आ सके ऐसी बात है. देश-काल-द्रव्य-कर्तृ-मन्त्र-कर्मादिकी शास्त्रापेक्षित शुद्धि आज जब कालवशात् सर्वथा उद्ध्वस्त हो गई है, ऐसी स्थितिमें समग्र साधन-व्यवस्थाका निर्मूल-स्वच्छन्द व्याख्यान तथा अनुष्ठान करनेवाले असमर्थ साधक सर्वसमर्थ भगवान्के निरंकुश सामर्थ्यपर आशंका प्रकट करते हैं! सूत्रकार जबकि शब्दशः जैमिनीसे अपना मतभेद कर्मके बजाय परमात्माको फलदाता माननेनेके रूपमें घोषित कर चुके हैं.

## मध्यमाधिकारीकेलिए सर्वसन्देहवारक भागवतकी मनननिदिध्यासनोपयोगिता

श्रुतिमें आत्मदर्शनार्थ श्रवण-मनन-निदिध्यासनरूप उपाय दिखलाये गये हैं (द्र. : बृ. उ. ४।५।६). इन उपायोंके स्वरूपको स्पष्ट करते हुए महाप्रभु कहते हैं कि उपनिषदोंके वचनोंको केवल सुन लेना पर्याप्त नहीं है, किन्तु इस चतुर्लक्षणी ब्रह्ममीमांसाद्वारा उन उपनिषद्वचनोंकी ब्रह्मपरता समझनी आवश्यक है. अर्थात् ये उपनिषद्वचन ब्रह्मतत्त्वके ही निरूपक हैं, यह भलीभांति समझमें आ जाये तो मानना चाहिये कि श्रवण सम्पन्न हुआ. इस तरह श्रुत वचनोंके अर्थोके बारेमें कभी असम्भावना या विपरीतभावना मनमें न उठे, एतदर्थ मनन अपेक्षित होता है. इस मननकी प्रक्रियामें वेदोपनिषद् गीता ब्रह्सूत्र तथा भागवत के वचन उत्तरोत्तर सन्देहवारक अंग बनकर तथा परस्परसमन्वित होकर मननोपाय बनते हैं. पूर्व-पूर्व शास्त्रका कोई भी वचन या शब्द यदि स्वयम्की ब्रह्मपरताके बोधजननमें स्वतःसफल न भी हो पाता हो तो जिज्ञासाकालमें उसका आहार्यविस्मरण करना पड़ेगा, जब तक उत्तरोत्तर आते वचनोंमें निर्दिष्ट किसी प्रक्रियाद्वारा ऐसे वचन या शब्द की ब्रह्मपरताको परखनेकी दृष्टि हमारे भीतर पनप नहीं जाती. ऐसी दृष्टिके लाभ होनेपर मनन सम्पन्न हुआ समझना चाहिये.

महाप्रभुके मतमें अतएव केवल "युक्तिभिः अनुचिन्तनं मननम्" परिभाषा

अपर्याप्त है, जबतक 'युक्ति' पदके अर्थतया 'प्रमाणचतुष्टयकी एकवाक्यतापादिका युक्ति' को विवक्षित न माना जाये. मननके बाद आता है निदिध्यासन. यथावगत ब्रह्मस्वरूपकी यथाधिकार ज्ञानमार्गीय मर्यादोपासनामार्गीय या पुष्टिभक्तिमार्गीय रीतिके अनुसार ध्यान-धारणा समाधि या तत्स्थानीय चित्तकी किसी अवस्थाका लाभ होना निदिध्यासन है. यह सिद्ध होनेपर अन्यव्यापारसे निर्मुक्त साधकको स्वस्वमार्गीय रीतिसे ब्रह्मानुभव फलित हो जाता है. महाप्रभु कहते हैं—"इदमेव ब्रह्मज्ञानम्."[1]

## उत्तमाधिकारीकेलिए सर्वसन्देहवारक भागवतकी मनननिदिध्यासनोपयोगिता

मध्यमाधिकारीकेलिए उपदिष्ट मनननिदिध्यासनकी रीति ही, महाप्रभु, उत्तमाधिकारीकेलिए भी स्थूणाखननन्यायेन उपयोगी मानते हैं. क्योंकि महाप्रभुकी धारणा है कि श्रीकृष्णवाक्य अर्थात् गीताके अनुसार जो वेदोपनिषदोंका अर्थ करते हैं वे ही सच्चे भागवत और ब्रह्मवादी हैं (त. नि. शा. २१). अतः वेदार्थमें सन्देह न हो तब भी वेदार्थ व्यासोक्त ब्रह्ममीमांसाके अनुसार ही करना चाहिये (अणुभा. १।१।१). महाप्रभु यह भी समझाते हैं कि ब्रह्मके स्वरूपको समझनेकेलिए तीन पक्षोंको समझना पड़ेगा: (१) पूर्वकाण्डोक्त ब्रह्मका क्रियारूप सामर्थ्य, (२) उत्तरकाण्डोक्त ज्ञानरूप सामर्थ्य (अर्थात् प्रत्येक कर्म या क्रिया में वह सामर्थ्य नहीं, किन्तु शास्त्रविहित क्रियामें फलजननसामर्थ्य है. इसी तरह ब्रह्मविषयक ज्ञानमें मोक्षप्रापकता है, घटविषयक ज्ञानमें नहीं) और (३) गीताभागवतोक्त क्रियाज्ञानविशिष्ट सर्वसमर्थ हरिका स्वयम्का स्वरूप (द्र. : त. नि. शा. ८९–९०) महाप्रभु यह भी स्वीकारते हैं कि विशिष्ट वेदार्थ (अर्थात् क्रियाज्ञानशक्तियुक्त परमात्मा स्वयम्) फल है. उसे पानेका साधन भगवत्प्रेम है. भगवत्प्रेमका साधन नवधा भक्ति है. जिसका संक्षेपमें प्रतिपादन स्वयमेव

---

१. अधीतानां ब्रह्मवाक्यानां चतुर्लक्षण्या ब्रह्मपरत्वे सिद्ध श्रवणं भवति, श्रुतस्य कालान्तरेपि असंभावनाविपरीतभावनानिवृत्त्यै पूर्वस्थितानामंगानामनपेक्षितानामुद्वापो अन्येषामपेक्षितानामावापेन तस्यैवार्थस्य निर्धारणे मननं भवति, ततोप्येवं ध्यानादिसमाध्यन्तरूपं निदिध्यानरूपं मनसि सर्वतो निवृत्तव्यापारे स्वयमुपलब्धनिजसुखानुभवरूपं ब्रह्म इदमेव ब्रह्मज्ञानम्. (अणुभा. १।२।१)



भगवान्ने श्रीमुखसे गीतामें किया है तथा जिसका विस्तार सर्वनिर्णयपूर्वक समाधिद्वारा श्रीव्यासने भागवतमें किया है (द्र. : त. नि. शा. २२०–२२१).

अतः उत्तमाधिकारीकेलिए भी स्वतः अर्थोंकी उट्टंकना करनेके बजाय भागवतके अनुसार श्रुति-स्मृति-सूत्रका अर्थ करना अधिक उचित होता है.

## दशमसुबोधिनी तथा अणुभाष्य

इसी पृष्ठभूमिको लक्ष्यमें रखकर महाप्रभुने भागवतके दशमस्कंधमें वर्णित व्रज मथुरा द्वारिका या वैकुण्ठ की भगवल्लीलाओंमें स्थित तामस राजस सात्त्विक या निर्गुण भक्तोंके भावोंका तथा भगवल्लीलाओंका विवेचन ब्रह्मसूत्रकी शैलीमें ही अर्थात् प्रमाण-प्रमेय-साधन-फलरूपेण ही किया है. न केवल इतना ही अपितु लीलामें विघ्नकारी असुरोंके स्वरूपकी भी विवेचना अविद्याके पांच देहाध्यास इन्द्रियाध्यास प्राणाध्यास अन्तःकरणाध्यास एवं स्वरूपविस्मृति तथा अन्य भी इन अध्यासोंके वश प्रकट होते काम-क्रोधादि दोषोंके रूपमें प्रस्तुत की है.

इसी तरह इन विघ्नोंके निराकरणार्थ भगवान्द्वारा अनुष्ठित उपायोंके स्वरूपोंकी विवेचना भी विद्याके पांच वैराग्य सांख्य योग तप तथा भक्ति नामक पर्वोंके रूपमें की है.

उदाहरणार्थ पूतनावधकी लीलाको व्रजवासिओंके बीचमें प्रकट हुए भगवान्द्वारा अनुष्ठित व्रजवासिओंकी अविद्याका निवर्तन माना गया है. भागवतके अनुसार पूतनावध वास्तवमें तो भगवान्द्वारा उसे प्रदान की गई धात्र्युचित श्लाघ्य गति ही है. भक्तोंके बीच भगवान् प्रकट होते हैं उनकी भक्तिके कारण. 'भक्ति' का अर्थ होता है "माहात्म्यज्ञानपूर्वक सुदृढ सर्वतोधिक स्नेह." ऐसी भक्ति भगवत्प्राकट्यकारिणी होनेके कारण प्रकट स्वरूपकी माताके समान होती है. अविद्या यद्यपि माहात्म्यज्ञानवाले भक्तिके अंशसे विपरीत है, फिर भी पूतनाके रूपमें अविद्या भी माता यशोदाकी तरह परमात्माको स्तनपान कराने आयी. अतः उस पूतनाको वैसी गति दी गई, हिंसाभावके अनुरूप नरकादि नहीं. इसी तरह व्रजभक्तोंकी अविद्याको श्रीभगवज्जननी भक्तिकी तरह भगवद्भावानुकूल देहाध्यासादिकी पोषिका बना लिया गया. पुष्टिभक्तिमार्गमें देहाध्यासादिरूप अज्ञान भी यदि भगवद्भावपोषक बन पाता हो तो

अभिनन्दनीय है. यह है पुष्टिमार्गीय श्रवणके बाद भगवल्लीलाके मनन-निदिध्यासनका स्वरूप !

जैसे फलाध्यायमें—"जीवतो म्रियमाणस्य गच्छतः सफलस्य च" के चातुर्विध्यद्वारा ब्रह्मसूत्रोंमें फलावस्थाका वर्णन हुआ है, वही क्रम भागवतमें भी दशमस्कन्धके अन्तर्गत जीवद्भक्त तथा म्रियमाणभक्त के मुख्यतया वर्णनार्थ है. एकादश स्कन्धको मुक्तिप्रकरण माना गया है जो गच्छतोभक्त वर्णनार्थ है. इसी तरह द्वादश स्कन्ध आश्रय प्रकरण है और वहां आश्रयभावापन्न 'सफलस्य' का वर्णन अभिप्रेत है.

उक्त चतुर्विध ब्रह्मज्ञानिता केवल ज्ञानमार्गीय साधकका एकाधिकार नहीं. अतएव तृतीय स्कन्ध (३।२५।३२-४०) की सुबोधिनीमें बहुत विस्तारपूर्वक भक्तिमार्गीय साधककी भी ऐसी ही चतुर्विध अवस्था सम्भव है, यह दिखलाया गया है.

## षोडशग्रन्थ तथा अणुभाष्य

इस चतुर्विध फलनिरूपणके सन्दर्भमें यह ज्ञातव्य है कि षोडशग्रन्थार्गत सेवाफलमें जिस अलौकिक-सामर्थ्यरूप फलका वर्णन है वह "जीवतो म्रियमाणस्य" स्थानीय ही है. इसी तरह एकादशस्कन्धीय मुक्तिप्रकरणके अनुरूप सेवाफल ग्रन्थमें सायुज्यफलका वर्णन है. द्वादशस्कन्धीय आश्रयाभावापत्ति स्थानीय "सेवोपयोगिदेहो वैकुण्ठादिषु" फल सेवाफलमें वर्णित हुआ है.

"अलौकिक सामर्थ्य" पदवाच्य आद्यफलका ही स्वरूप निरोधलक्षण ग्रन्थमें चित्रित हुआ है तथा चतुश्लोकीके अन्तिम श्लोकमें भी.

इस तरह अनवतारकालमें पुष्टिभक्तिप्रणालीमें किसी तरहकी असौत्रता नहीं है, यह समझनेकेलिए पर्याप्त है. विस्तारभयसे इस विषयकी अधिक चर्चा यहां सम्भव नहीं.

कुछ अप्रासंगिक होनेपर भी इस विषयको इसलिए यहां छेड़ा गया कि साधन-फलाध्यायमें भागवतोपजीवनपर जैसे कुछ आधुनिक लेखक आपत्ति प्रकट करते हैं, वैसे ही उनसे प्रभावित तथाकथित वल्लभपन्थी भी महाप्रभु और प्रभुचरण के बीच कुछ पृथक् दृष्टिकोणकी उद्भावना करते रहते हैं. इन वल्लभपन्थिओंका आग्रह व्याख्यारहित महाप्रभुके वचनोंको केवल कण्ठस्थ करनेका होता है, अर्थविचाररहित. अतः विचारको अवकाश ही नहीं !



## 'अर्थोयं ब्रह्मसूत्राणां'के सन्दर्भमें भागवतोक्त साधनफलका स्वरूप

इस तरह हम देख सकते हैं कि प्राचीन सभी आचार्योंको सर्वथा मान्य शास्त्रप्रामाण्य (केवल उपनिषत्प्रामाण्य नहीं) की धारणाके अनुरूप ही महाप्रभु-प्रभुचरणने अणुभाष्यादि ग्रन्थोंमें प्रमाणचतुष्टयीकी एकवाक्यता कितनी सूझ-बूझसे निभायी है ! अन्यथा भगवदवतारकालमें शास्त्रविहित साधनोंसे असम्पन्न जीवात्माओंको भी ब्रह्मानुभूति या ब्रह्मप्राप्ति के असंख्य उल्लेखोंकी कोई संगति ही नहीं रह जायेगी. एतदर्थ भागवतके ये श्लोक मननीय हैं :

**न रोधयति मां योगो न सांख्यं धर्म एव च ।**
**न स्वाध्यायतपस्त्यागो नेष्टापूर्तं न दक्षिणा ॥**
**व्रतानि यज्ञश्छन्दांसि तीर्थानि नियमा यमाः ।**
**यथावरुन्धे सत्संगः सर्वसंगापहो हि माम् ॥**

**व्याधः कुब्जा व्रजे गोप्यो यज्ञपत्न्यस्तथापरे ॥**
**तेनाधीतश्रुतिगणाः नोपासीतमहत्तमाः ।**
**अव्रतातप्ततपसः सत्संगान्मामुपागताः ॥**
**केवलेन हि भावेन गोप्यो गावः खगाः मृगाः ।**
**येन्ये मूढधियो नागाः सिद्धा मामीयुरञ्जसा ॥**
**यं न योगेन सांख्येन दानव्रततपोध्वरैः ।**
**व्याख्यास्वाध्यायसंन्यासैः प्राप्नुयाद् यत्नवानपि ॥**

**तानाविदन्मय्यनुषङ्गबद्धधियस्वमात्मानमदस्तथेदम् ।**
**यथा समाधौ मुनयोब्धितोये नद्या प्रविष्टा इव नामरूपे ॥**
**मत्कामा रमणं जारमस्वरूपविदोऽबलाः ।**
**ब्रह्म मां परमं प्रापुः सङ्गाच्छतसहस्रशः ॥**
**तस्मात्त्वमुद्धवोत्सृज्य चोदनां प्रतिचोदनाम् ।**
**प्रवृत्तञ्च निवृत्तञ्च श्रोतव्यं श्रुतमेव च ॥**
**मामेकमेव शरणमात्मानं सर्वदेहिनाम् ।**
**याहि सर्वात्मभावेन मयास्या ह्यकुतोभयम् ॥**

(भाग. ११।१२।१-२५)

इस विस्तृत उद्धरणके सम्यक् विमर्शसे भगवदवतारकालीन लीलामें स्वयम् उस लीलाद्वारा प्रस्तुत होते पुष्टिभक्ति तथा पुष्टिप्रपत्ति के निगूढ सिद्धान्त और

साधनफलव्यवस्थाके प्रकारको या तो अपसिद्धान्त मानना पड़ेगा; या इनकी संगति ब्रह्मसूत्रोंमें कहीं खोजनी पड़ेगी. या तो इतने महत्त्वपूर्ण विषयके अविमर्शका दोष ब्रह्मसूत्रोंमें स्वीकारना पड़ेगा या शब्दशः अनुल्लेखका बतंगड़ बनाये विना, सूत्रोंके तात्पर्यपर्यंत अनुधावन करना पड़ेगा. यदि भागवतका ब्रह्मसूत्रार्थ होना "अर्थोयं ब्रह्मसूत्राणाम्" वचनसे प्रामाणिक माना जाता है तो ब्रह्मसूत्रमें भी कुछ न कुछ शब्द तो ऐसे खोजने ही पड़ेंगे जो भागवतोक्त प्रमाण–प्रमेय–साधन–फलके स्वरूपके अभिधया या तात्पर्यवृत्त्या वाचक हों. भागवतके उल्लिखित वचनमें वर्णित अनेक व्यक्ति तथा प्रसंग भागवतेतर ग्रन्थोंमें भी वर्णित तो हैं ही. अतः केवल भागवतके बलिदान कर देनेपर भी काम चलेगा नहीं. रामायण और महाभारत, जिसका एक भाग होनेसे गीता ब्रह्मसूत्रोंका उपजीव्य है, भी ऐसी साधननिरपेक्ष-भगवत्सामर्थ्यमूलक उद्धारकथाओंसे भरे पड़े हैं. कितने शास्त्रोंकी उपेक्षा शास्त्रयोनि ब्रह्मके विचारमें ब्रह्मसूत्र कर सकते है!

मूल प्रश्न यही है कि भगवदवतारका सिद्धान्त शास्त्रीय है या नहीं? यदि शास्त्रीय है तो अवतारकालमें सभी निःसाधन दुष्टसाधन एवं सुसाधन जीवात्माओं को भगवत्साक्षात्कार हुआ था कि नही? यदि वह हुआ था तो ऐसे साधननिरपेक्ष साक्षात्कारद्वारा उन-उन जीवात्माओंको यथायथ भक्तिलाभ या मुक्तिलाभ हुआ कि नहीं? यदि आसुरभाववाले एवम् अज्ञानी जीवोंको भी मुक्ति या भक्ति का लाभ हुआ तो शास्त्रविहित साधनफलव्यवस्थाके उत्सर्गका अपवाद भी कुछ सिद्ध होता है कि नहीं? यदि सिद्ध होता है तो उसे भगवत्सामर्थ्यमूलक या भगवदिच्छामूलक मानना चाहिये कि आकस्मिक ही? यदि भगवत्सामर्थ्य-इच्छामूलक साधननिरपेक्ष फलदानकी धारणा भी इस तरह शास्त्रीय ही हो तो या तो ब्रह्मसूत्रोंके साधन-फलाध्यायमें उसकी चर्चा होनी चाहिये थी अथवा एकाद कोई सूत्र ऐसा होना चाहिये था कि "साधनफलनिर्धारेत्ववतारकथा ह्यविचार्या अपुरुषार्थत्वाद् गप्पत्वाद् वा" (!).

इससे अधिक किसी तरहकी जिज्ञासा इस विषयमें हो तो सर्वनिर्णयकी कारिका ३०२–३१६ का अवलोकन समाधानकारी हो सकता है.

"मर्त्यावतारस्त्विह मर्त्यशिक्षणं रक्षोवधायैव न केवलं...." (भाग. ५।१९।५) और "तथा परमहंसानां मुनीनाममलात्मनां भक्तियोगविधानार्थं कथं पश्येम हि स्त्रियः" (भाग. १।८।२०) वचनोंके विमर्श करनेपर भी परमेश्वरके दिव्य



शब्दोंकी जैसे 'शास्त्र' संज्ञा "शास्तीति शास्त्रम्" व्युत्पत्तिद्वारा स्वीकारी जाती है, उसी तरह परमेश्वरकी दिव्य लीला भी मर्त्यशिक्षणरूप एवम् भक्तियोग विधानरूप होनेसे शास्त्ररूप है, यह स्वीकारना पड़ता है. अतः अवतार-कथाद्वारा सिद्ध साधनफलव्यवस्था भी शास्त्रीय व्यवस्था ही है जिसे शास्त्रयोनि ब्रह्मकी जिज्ञासामें स्थान देना ही पड़ेगा.

## आधुनिक तथाकथित वल्लभपन्थियोंका वितण्डा

पूर्वोक्त पृष्ठभूमिको भलीभांति बुद्धिगत रखनेपर यह सहजतया समझमें आ सकता है कि प्राचीन किसी भी विद्वान्ने महाप्रभु और प्रभुचरण की भाषाशैली और विचारशैली में रही भिन्नताके बावजूद किसी भी प्रकारके मतभेदकी कल्पना क्यों नहीं की. क्योंकि साधन-फलके स्वरूपनिर्धारणकी जो रूपरेखा महाप्रभुने निबन्ध सुबोधिनी तथा षोडशग्रन्थों में प्रस्तुत की है, सर्वथा उसका ही अनुसरण करके प्रभुचरणने भी भाष्यपूर्ति की है.

फिर भी हालमें कुछ लोग केवल महाप्रभुके ग्रन्थोंको ही वाल्लभ मतके स्वरूपनिर्धारणार्थ मूलसाहित्य मानकर, प्रभुचरण प्रभृतिद्वारा विरचित साहित्यको व्याख्यासाहित्य मानकर, उसकी उपेक्षाका सुझाव देते है. कुछ अन्य लोग प्रभुचरणके चिन्तनको दामोदरदासकी विचारहीन भावुकतासे प्रभावित मान कर महाप्रभुके ज्येष्ठात्मज श्रीगोपीनाथजीकेद्वारा लिखित व्याख्या कैसी होती (!) अर्थात् वह महाप्रभुके मतके अधिक अनुरूप होती, ऐसा प्रभुचरण-विरोधी पन्थ वल्लभसम्प्रदायके अन्तर्गत प्रसारित करना चाहते हैं. इन वल्लभपन्थिओं तथा गोपीनाथपन्थिओ द्वारा उद्भावित आपत्तिओंके समाधानार्थ अब हमें प्रस्तुत होना है.

## प्रथम आक्षेप तथा समाधान

(आ.) अणुभाष्य (१।१।२) में महाप्रभु ब्रह्मको केवलोपनिषद्वेद्य मानते हैं अतः चतुर्थाध्यायमें उपनिषद्वाक्योंकी उपेक्षापूर्वक प्रभुचरणद्वारा भागवतवाक्योंका अधिकरणांगतया उपन्यास स्वयम् महाप्रभुको अनभिप्रेत है.

(स.) उक्त स्थलपर आते "तत्तु तन्त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामि इति केवलोपनिषद्वेद्यत्वाद् उपेक्ष्यम्" वचनमें उपनिषदके अंगभूत न हों ऐसे अनुमानादि

प्रमाणोंका व्यावर्तन 'केवल' पद द्वारा किया गया है. क्योंकि अनुपद ही "अनधिगतार्थगन्तृत्वात् प्रमाणस्य मनननिदिध्यासनयोः श्रवणांगत्वम्. सन्देहवारकत्वात् शास्त्रस्यापि तदंगत्वमिति (वहीं)" वचनके आधारपर ब्रह्मसूत्र (या भागवत भी) सन्देहवारकतया उपनिषद्के अंगभूत हैं अर्थात् उपनिषत्से पृथक नहीं है, यह सिद्ध किया गया है.

एक और तथ्य इसमें अवलोकनीय यह है कि शास्त्रार्थप्रकरणकी कारिका (११-२०) का सावधानीसे विचार करनेपर वर्तमान कलियुगमें कर्मज्ञानादि साधना अशक्यप्राय बन गयी है. कृष्णभक्ति किन्तु सदा–सर्वदा समर्थ उपकारक रहती है. ऐसी कृष्णभक्तिकी भागवतमूलिका साधन–फलात्मना विवेचना महाप्रभुको कथमपि अनभिप्रेत हो नहीं सकती और इसके अलावा प्रभुचरणने कुछ किया नहीं है.

## द्वितीय आक्षेप तथा समाधान

(आ.) सुबोधिनी आदि ग्रन्थोंमें साधन–फलाध्यायगत सूत्रोंकी जो व्याख्या स्वयम् महाप्रभुके शब्दोंमें मिलती है, वह प्रभुचरणविरचित भाष्यांशगत व्याख्यासे भिन्न है. अतः सम्पूर्ण अणुभाष्य स्वयम् महाप्रभुद्वारा लिखित मिलता होता तो प्रभुचरणद्वारा प्रपूरित अंशसे निश्चय ही विलक्षण होता.

(स.) सुबोधिनी आदिमें प्रदत्त सूत्रव्याख्या तथा प्रभुचरणकृत भाष्यपूर्तिवाले अंशके परस्पर भिन्नार्थक होनेकी बातको स्वीकार कर, साथ ही साथ, हम भी यह पूछना चाहेंगे कि स्वयम् महाप्रभुविरचित भाष्यगत तथा सुबोधिनीगत सूत्रव्याख्याओंमें यदि कहीं भिन्नार्थकता उपलब्ध हो जाये तो क्या गति होगी? उत्तररूपेण : वही गति महाप्रभु तथा प्रभुचरण द्वारा प्रदत्त भिन्न–भिन्न व्याख्याओंकी भी स्वीकारनी चाहिये.

उदाहरणतया "अरूपवदेव हि तत्प्रधानत्वात् (३।१।१४)" सूत्रके स्वयम् महाप्रभुविरचित अणुभाष्यांश तथा सुबोधिनी (१।३।३०) में प्रदत्त उक्त सूत्रकी व्याख्यामें सर्वथा एकरूपता तो नहीं है. "पराभिध्यानात्तु तिरोहितं ततोह्यस्य बन्धविपर्ययौ (३।२।५)" के अणुभाष्यमें 'पराभिध्यान' पदकी व्याख्या तथा इसी सूत्रका विमर्श करनेवाली भागवत (३।२६।६-७) की कारिकामें आते 'पराभिध्यान' पदका अर्थ महाप्रभु पृथक्-पृथक् देते हैं. भाष्यस्थ अर्थ "परस्य भगवतो अभितो ध्यानं स्वस्य एतस्य च सर्वतो भोगेच्छा तस्माद् ईश्वरेच्छया जीवस्य भगवद्धर्मतिरोभावः" उपलब्ध होता है जबकि सुबोधिनीस्थ अर्थ— "परा स्वतो भिन्ना या प्रकृति तस्या अभिध्यानेन तामेव आत्मत्वेन मन्यते. आत्मत्वेन ज्ञानम् अभिध्यानम्" उपलब्ध होता है.



कुछ भाष्यकार तो कभी-कभी स्वयमेव एक ही सूत्रके दो वर्णक लिख देते हैं तब जो समाधान स्वीकारना पडेगा, वही समाधान हम भी महाप्रभु तथा प्रभुचरण द्वारा प्रदत्त विभिन्न व्याख्यानोंका देना चाहेंगे.

## तृतीय आक्षेप तथा समाधान

(आ.) अत्यधिक स्वरूपसेवापरायणताके कारण प्रभुचरणोंको महाप्रभुविरचित ग्रन्थोंके व्यासंगका अवसर मिलता नहीं होगा. अतः स्वाभाविकतया पिता-पुत्रोंकी व्याख्यामें अनवधानवश भेद आ गया होना चाहिये. बाल्यकालमें महाप्रभुके लीलासंवरणके बाद दामोदारदास हरसानी जैसे भावुक वैष्णवोंकी संगतिके कारण भी प्रभुचरणमें गम्भीर दार्शनिक प्रश्नोंके प्रति महाप्रभुकी जैसी रुचि पनप नहीं पाई होगी. परिणामतः वही भावुकता गम्भीर चिन्तनपर हावी हो गई होगी. और वही अणुभाष्यपूर्तिके समय भागवतपर अत्यधिक झोंकका हेतु बन गयी.

(स.) पिता तथा पुत्र के साहित्य तथा लेखनशैली की यह तुलना कोई स्वयम् साक्षात् महाप्रभुके समक्ष करे तो वे क्या प्रतिक्रिया व्यक्त करते इसका थोड़ा-बहुत सम्भावित संकेत हमें महाप्रभुके इन वचनोंमें मिलता है :

**बुद्धावतारे त्वधुना हरौ तद्वशगाः सुराः।**
**नाना मतानि विप्रेषु भूत्वा कुर्वन्ति मोहनम्॥**
**यथाकथञ्चित्कृष्णस्य भजनं वारयन्ति हि।**
**अयमेव महामोहो हीदमेव प्रतारणम्॥**
**यत्कृष्णं न भजेत्प्राज्ञः शास्त्राभ्यासपरः कृती।**
**तेषां कर्मवशानां तु भव एव फलिष्यति॥**
(त. नि. शा. १५-१६)

**प्रेम्णोन्यत्साधनं लोके नास्ति मुख्यं परं महत्।**
**श्रीभागवतमेवात्र परं तस्य हि साधनम्॥**
(त. नि. स. ३२६)

सचमुचमें यदि किसी आधुनिक गोपीनाथपन्थी या वल्लभपन्थी का महाप्रभुके साथ किसी 'हॉट-लाइन' पर कान्टेक्ट हो जाये तो उक्त श्लोकोंमें अपना उत्तर सुना कर शीघ्र ही महाप्रभु लाइनको डिस्कनेक्ट कर देंगे! इसमें दो राय हो नहीं सकती. महाप्रभु कृष्णसेवापरायणताको शास्त्राभ्यासका फल मानते हैं शास्त्राभ्यासमें व्यवधान नहीं. प्रभुचरण भी अपने पिताकी भावनाके अनुरूप भागवतको सर्वोपरि फलके प्रापक साधनका प्रतिपादक ग्रन्थ मानते हैं.

## चतुर्थ आक्षेप तथा समाधान

(आ.) महाप्रभुके ज्येष्ठात्मज श्रीगोपीनाथजीके सभी ग्रन्थ आज यदि उपलब्ध होते अथवा यह भाष्यपूर्ति उनकी लेखनीसे हुई होती तो वह महाप्रभुको अभिप्रेत सैद्धान्तिक दिशाके अभिमुख अधिक होती.

(स.) कठिनाईकी बात यह है कि गोपीनाथपन्थी लोग महाप्रभुके ग्रन्थोंका तो समुचित स्वाध्याय तो करते नहीं तथा श्रीगोपीनाथजीविरचित उपलब्ध एकमात्र साधनदीपिकाका भी धैर्यपूर्वक अध्ययन नहीं करते हैं. अतः हम तो यह कहना चाहेंगे कि यदि श्रीगोपीनाथजीद्वारा की गयी भाष्यपूर्ति, उपलब्ध प्रभुचरणकृत भाष्यसे अतिशय भिन्न होती, तो निश्चयेन महाप्रभुके अन्य ग्रन्थोंसे उसकी संगति बिठा पाना बड़ी दुष्कर बात बन जाती.

जहाँ तक साधनदीपिकाकी प्रतिपादन शैलीका प्रश्न है तो वहाँ यह स्पष्ट किया ही गया है कि वेदान्तसूत्रव्याख्यान (अर्थात् भाष्य) सम्मत तथा भक्तिशास्त्र (?) के अनुसार साधनदीपिकाकी रचना श्रीगोपीनाथजीने की है. इससे प्रतीत होता है कि महाप्रभुविरचित सम्पूर्ण साधनाध्याय ग्रन्थकर्ताको उपलब्ध रहा होगा. रही बात भक्तिशास्त्रकी तो सम्भवतः वह भागवत, पञ्चरात्र, या निबन्ध अथवा षोडशग्रन्थ में से कोई एक या चारों भी हो सकते हैं. किसी भी स्थितिमें सर्वाधिक महत्वपूर्ण तथ्य यहां यह है कि श्रीगोपीनाथजी भागवतानुसरणद्वारा श्रवण-मनन-निदिध्यासनरूप अन्तरंग अंगोंका भक्तिरसात्मिका भगवदाराधनाके अंगत्वेन ही अनुष्ठान स्वीकारते हैं : "आत्मा वारे इति श्रुत्या दर्शनैकफलो विधिः श्रवणाद्यैः प्रतिज्ञातस्तं भजेत् तं रसेदिति, तस्माद् भारत सर्वात्मा भगवान् हरिरीश्वरः श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्च स्मर्तव्यश्चेच्छताभयम्, पुरुषयाविशेषेण संसारं प्रजिहासतः हरेराराधने मुक्तिस्तत्प्रकारो निरूप्यते, माहात्म्यज्ञानपूर्वो हि सुदृढ सर्वतोधिकः स्नेहो भक्तिरिति प्रोक्तस्तया मुक्तिर्नचान्यथा, माहात्म्यज्ञापनायैव श्रवणं गुणकर्मणाम्, शास्त्राणामुपयोगोऽत्र तत्राकांक्षा गुरोर्भवेत्, कृष्णसेवापरं वीक्ष्य दम्भादिरहितं नरं श्रीभागवततत्त्वज्ञं भजेद् जिज्ञासुरादरात् (सा. दी. ५–१०)."



ऐसी स्थितिमें गुरु तो स्वयम् श्रीभागवततत्त्वज्ञ तथा श्रीकृष्णकी पुष्टिमार्गीय सेवामें परायण होगा और शिष्यको वह क्या केवल उपनिषत्प्रोक्त मर्यादामार्गीय उपसनाओंका ही उपदेश देगा ? इससे अधिक "मनस्यन्यद् वचस्यन्यद्" और क्या हो सकता है ?

रही बात महाप्रभुको अभिप्रेत साधन-फलके स्वरूपकी तो वहां भाष्य न भी उपलब्ध होता हो न सही परन्तु अधोलिखित कारिकायें तो आपके साधन-फलसम्बन्धी हार्दको प्रकट करनेवाली पर्याप्त स्पष्ट शब्दोंमें मिलती है :

**तस्मात्सर्वं परित्यज्य दृढविश्वासतो हरिम् ।**
**भजेत श्रवणादिभ्यो यद्विद्यातो विमुच्यते ॥**
**ब्रह्मानन्दे प्रविष्टानामात्मनैव सुखप्रमा ।**
**संघातस्य विलीनत्वाद् भक्तानां तु विशेषतः ॥**
**सर्वेन्द्रियैस्तथा चान्तःकरणैरात्मनापि हि ।**
**ब्रह्मभावात्तु भक्तानां गृह एव विशिष्यते ॥**
**मोहार्थशास्त्रकलिलं यदा बुद्धेर्विभिद्यते ।**
**तदा भागवते शास्त्रे विश्वासस्तेन सत्फलम् ॥**
**(त. नि. शा. ४९–५२)**

प्रभुचरणकृत भाष्यपूर्ति महाप्रभुके इन्हीं वचनोंसे प्रेरित है.

सिद्धान्ततः उल्लेखनीय इसमें यही है कि कर्ममार्ग ज्ञानमार्ग मर्यादाभक्तिमार्ग पुष्टिभक्तिमार्ग या प्रपत्तिमार्ग मेंसे किसी भी एक मार्गके साधकको जब तक देहाभिमान रहता है, तब तक शास्त्रविहित निज वर्णाश्रमादिके कर्तव्योंके त्यागकी उसे अनुमति नहीं है. देहाभिमानके निवृत्त होनेपर वे यदि न भी निभ पायें तो कोई आपत्ति नहीं. शास्त्रविहित कर्तव्योंका यथाशक्ति निर्वाह करते हुए यथाधिकार निष्ठापूर्वक स्वस्वमार्गोंका अनुसरण सभीकेलिए आवश्यक है. फलरूपेण तत्तद् अधिकारिओंको यथामार्ग—आत्मसुख, जीवन्मुक्ति,

अक्षरब्रह्मसायुज्य, सालोक्यादि चतुर्विध मुक्ति, अलौकिकसामर्थ्य सेवोपयोगिदेह वैकुण्ठादिषु अथवा कृष्णसायुज्य रूप फलकी प्राप्ति होती है. यही साधनफलाध्यायका निष्कर्ष है. यह सभी कुछ महाप्रभुके अन्यान्य ग्रन्थोंमें सिद्ध सिद्धान्तको ही प्रभुचरणने भी भाष्यपूर्तिमें सूत्रारूढ किया है. तत्तत् मार्गोंमें श्रवण-मनन-निदिध्यासनके प्रकारोंमें मार्गभेदानुरोधवश भेद तो रहेगा ही.

## पञ्चम आक्षेप तथा समाधान

(आ.) अणुभाष्य (१।१।३) के "तस्मान्न्यायोपबृंहितसर्ववेदान्तप्रतिपादित-सर्वधर्मवद्-ब्रह्म (१-२) तस्य श्रवणमनननिदिध्यासनैरन्तरंगैः शमदमादिभिश्च बहिरंगैः (३) शुद्धे चित्ते स्वयमेवाविर्भूतस्य स्वप्रकाशस्य सायुज्यं (४) परमपुरुषार्थः" इस वचनमें अणुभाष्यका एक प्रारूप जैसा कुछ महाप्रभु इंगित कर रहे हैं. यहां कोष्ठकमें दिये गये अंकोंसे उन-उन अध्यायार्थोंका निष्कृष्ट अर्थ सूचित हो रहा है. जहां तक प्रथम-द्वितीय अध्यायोंका प्रश्न है तो वहां स्वयम् महाप्रभुविरचित अंश उपलब्ध होता ही है. साधन-फल सम्बन्धी स्वरूपके निर्धारार्थ यह कहा जा सकता है कि इस प्रारूपके साथ प्रभुचरणपूरित अंशका स्पष्ट संवाद दृष्टिगत नहीं होता.

(स.) शमदमादिरूप बहिरंग उपाय श्रवणमननादि रूप अन्तरंग उपायोंका कोई विशिष्ट स्वरूप तो यहां दिखलाया गया नहीं है. अतः यथायथ सभी मार्गोंमें शमादि तथा श्रवणादि के स्वरूप भिन्न-भिन्न हो ही सकते हैं, अतएव नवधाभक्तिमें श्रवण-मनन-निदिध्यासनका अन्तर्भाव स्वीकारा गया है.

इसी तरह फलस्वरूप के विवेचनमें प्रयुक्त "शुद्धे चित्ते स्वयमेवाविर्भूतस्य स्वप्रकाशस्य सायुज्यं परमपुरुषार्थः" शब्दावलीके बारेमें भी यह अवधेय है कि महाप्रभुके मतमें अक्षरब्रह्मसायुज्य तथा पुरुषोत्तम (कृष्ण) सायुज्य में तारतम्य स्वीकारा गया है (द्रष्टव्य : त. नि. भा. ४।१५५) यहां कृष्णसायुज्यको उत्कृष्ट गिना गया है. सेवाफल तथा सुबोधिनी के अवलोकनसे कृष्णसायुज्यसे भी अलौकिकसामर्थ्य तथा सेवोपयोगिदेहवैकुण्ठादिषु अर्थात् तनुनवत्व और नवतनुत्व रूप फलोंको उत्कृष्ट माना गया है. ऐसी स्थितिमें या तो महाप्रभुको अभिमत इस मुक्तितारतम्यके सिद्धान्तका प्रत्याख्यान करना पड़ेगा, या अन्यत्र विवक्षित माननेपर भी यहां ब्रह्मसूत्रोंमें उसे अविवक्षित माननेपर, "एतच्चतुष्टयम् एकवाक्यतापन्नं प्रमाजनकम्" के सिद्धान्तको तिलाञ्जली देनी पड़ेगी.

प्रभुचरण-प्रपूरित भाष्य इन दोनों आपत्तिओंसे बचते हुवे सूत्रोंकी व्याख्या करनेका प्रयास है, यह निःसन्दिग्धतया कहा जा सकता है.



## षष्ठ आक्षेप तथा समाधान

(आ.) एक आक्षेप यह भी किया जा सकता है कि प्रमाणचतुष्टयमें अन्तिम तथा सर्वसन्देहवारक होनेसे सूत्रगत सन्देहोंका निराकरण भागवतके आधारपर किया जाना चाहिये था जबकि प्रभुचरणकृत भाष्यपूर्तिमें भागवतवचनोंमें अथवा तन्मूलक धारणाओंमें उठते सन्देहोंका निवारण सूत्रके आधारपर किया गया है. यह महाप्रभुको अभिप्रेत क्रमसे विपरीत है. वैसे भी वेदशाखाविभाजनके बाद तथा महाभारत तथा इतरपुराणों के प्रणयनके बाद भागवतप्रणयनार्थ वेदव्यास प्रवृत्त हुवे थे. अतः सूत्राधिकरणांगतया भागवतके वचन या सिद्धान्त विषयवाक्य नहीं बन सकते.

(स.) सिद्धान्ताभिमत इतिहासके अनुसार भी सूत्रकारसे बहुत बादमें प्रकट होनेवाले बौद्धादि मतों तथा शांकर मत का निवारण भी जब सूत्रोंद्वारा किया जाना स्वीकारा जाता है; और स्वयम् महाप्रभु भी स्वीकारते हैं,[1] तब भागवत और सूत्र के कर्तामें भेद तो सिद्धान्ताभिमत है नहीं. "दर्शनाच्च (३।२।२१)" सूत्रके भाष्यमें स्वयम् महाप्रभु भी "चकाराद् उलुखलबन्धनादि प्रत्यक्षमेवोभय-साधकं दृष्टमिति" कहकर सूत्रघटक चकारद्वारा भागवतके उलुखलबन्धनप्रसंगको विवक्षित मानते हैं. उस स्थितिमें सर्वसन्देहवारक चतुर्थ भागवतको स्वयम् महाप्रभु भी तृतीय कोटीमें स्थापित कर रहे हैं.

सिद्धान्ततः प्राथम्य वैसे तो श्रौत वचनोंका है, जिसके सन्देहवारणार्थ उत्तरोत्तर गीता—सूत्र—भागवत प्रवृत्त हुवे हैं, इसका अर्थ यह नहीं कि पूर्वशास्त्रके किसी वचनमें उत्तरशास्त्रका कोई अर्थ विवक्षित नहीं हो सकता. गीतामें जैसे "ब्रह्मसूत्रपदैश्चैव हेतुमद्भिः विनिश्चितैः (गीता १३।४)" उपलब्ध होता है उसी तरह ब्रह्मसूत्रमें भी "अपिस्मर्यते (१।३।२३)" वचनद्वारा गीताकी भी पूर्वसिद्धता द्योतित होती है.

---

१. द्रष्टव्यःसर्वज्ञेन हि वेदव्यासेन भाविमिथ्यात्वनिराकरणेन इदम् आरब्धम्(अणुभा.१।३।१५)

